( **भावणा** ) भावना ( **चरित्ताणि** ) चारित्र ( **पण** ) समिति पांच ( **ति** ) गुप्तितीन ( **दुवीस** ) परिसह बावीश ( **दस** ) दशविध यति धर्म ( **बारस** ) बारह भावना ( **पंच** ) चारित्र पॉच ( **भेएहिं** ) ऐसे सब मिलके संवरके भेद ( **सगवन्ना** ) सत्तावन कहै जिसमें दो भेद है एक द्रव्यसंवर और दुसरा भावसंवर नवीन कर्मको रोक देना जो आते हुये आत्मस्वरुपमे रहकर उसको भाव संवर कहते है और कर्म पुद्गलकी रुटवटको द्रव्यसंवर कहते हैं ॥ २५ ॥

॥ अब संवरके सत्तावन भेद विस्तारसें कहते है ॥

**॥ इरियाभासेसणादाण उच्चारेसमिईसुअ**
**मणगुत्तिवयगुत्तिकायगुत्तितहेवय ॥ २६ ॥**

॥ ( **इरिया** ) यत्तनापूर्वक रस्तेमें चलना उसको ईर्यासमिति कहते है १ ( **भासे** ) निर्दोष भाषाका जो बोलना उसे भाषासमिति कहते है २ ( **सणा** ) निर्दोष आहारको जो ग्रहण करना सो एषणासमिति ३ ( **दाणे** ) दृष्टिसे और पुजनीसे प्रमार्जन करके चीजको उठाना और रखना उसको आदेननिक्षेपसमिति कहते है ४ ( **उच्चारे** ) कफ मल मुत्र आदिको जतनापूर्वक परठना उसे पारिष्ठापनिकाय कहते है ( **समिई** ) पांचसमिति ( **सुअ** ) यह ५ ( **मणगुत्ति** ) और मनोगुप्तिके तीन भेद है असत्कल्पनावियोग समताभावकी और आत्मविचार ६ ( **वयगुत्ति** )

वचनगुप्तिजिसके दो भेद हे अशुद्ध मिश्र और शुद्ध व्यवहार ७ ( **कायगुत्तितहेवय** ) कायगुप्ति अशुभ करणीसे कायाको गोपरखना ८ ॥ २६ ॥

॥ अत्र बाइस परिसहोंको कहते है ॥

## ॥ खुहापिवासासीउण्ह दसाचेलारइत्थिओ चरिआनिसिहियासिज्जा अक्कोसवहजायणा ॥ २७ ॥

॥ **(खुहा)** क्षुधापरिसह १ **(पिवासा)** प्यासको सहन करना वह पिपासा परिसह २ **(सी)** शीत परिसह ३ **( उण्ह )** उष्ण परिसह ४ **(दसा)** डश परिसह ५ **(चेला)** अचेलक परिसह ६ **(अरइ)** अरति परिसह ७ **(त्थिओ)** स्त्रीके अगउपाँगको सराग दृष्टिसें न देखे सो स्त्री परिसह ८ **( चरिआ )** चलनेका परिसह ९ **( निसिहिया )** नेपेधिकी इस लिये स्मशान और सिंहकी गुफा आदि स्थानोमें ध्यानके समय नाना प्रकारके कष्टको सहता हुवा भी निषिद्ध न करे सो १० **( सिज्जा )** सथारेकी भूमी कदाही उची निची मिलजानेपरभी मुनि उद्वेग न करे सो सय्या परिसह ११ **( अक्कोस )** आक्रोश इस लिये कोइ गाली देवे तोभी सहन करे १२ **( वह )** वध इस लिये कोई दुष्ट जीव मुनिको मारे पींटे या जानसें मारडाले तो भी वीतरागी साधु क्रोध न करे १३ **( जायणा )** याचना परिसह १४ ॥ २७ ॥

**॥ अलाभरोगतणफासा मलसक्कारपरीसहा**
**पन्नाअन्नाणसम्मत्तं इअबावीसपरीसहा ॥ २८ ॥**

॥ **( अलाभ )** लाभान्तराय कर्मके उदयसें जो मागने परभी चीज न मिले तोभी समता रखे और विचारे कि अन्तराय कर्मका उदय है सो अलाभ परिसह १५ **( रोग )** ज्वरादि अति रोग आने परभी साधु चिकीत्सा करानेकी इच्छाभी न करे किन्तु संभावसे सहन करे सो रोग परिसह १६ **( तणफासा )** तृण स्पर्श परिसह साधुको तृण आदिको जो संथारो मिले तोभी शांत चित्तसें वेदना सहन करे १७ **( मल )** मलपरिसह इस लिये शरीरपर जो पसीनेसें मेल चढ जावे तोभी स्नानादिकी इच्छा न करे १८ **( सक्कारपरीसहा )** सत्कारपरिसह, उत्कर्षमें न आवे, स्तुति करणेपर समचित्त रखे १९ **( पन्ना )** प्रज्ञा इस लिये बडी विद्वता होनेपरभी मुनि घमण्ड न रखे २० **( अन्नाण )** अज्ञान परिसह अज्ञानके उदयसें मुनि दुर्ध्यान न करे २१ **( सम्मत्तं )** सम्यक्त्वपरिसह **( इअ )** इस प्रकारसें **( बावीसपरीसहा )** बावीशपरिसह जाणना २२ ॥ २८ ॥

॥ अब इसगाथासें दश प्रकारे यति धर्म कहते है ॥

**॥ खंतीमद्दवअज्जव मुत्तीतवसंजमेअबोधव्वे**
**सच्चंसोअंआकिंचणंच बंभंचजइधम्मो ॥ २९ ॥**

॥ ( खती ) क्षमा सत्र प्राणीमात्रपर सम दृष्टी रखे किन्तु यति कोइपर क्रोध न रखे १ (मद्दव) मानका त्याग करना उसको मार्दव धर्म कहते है २ (अज्जव) किशीके साथ कपट नहि रखना सो आर्जव धर्म ३ ( मुत्ती ) निरलोभता ४ ( तव ) तप जो इच्छाका निरोध करना वही तप ५ ( सजमे ) सत्तरे प्रकारे सयमका आराधन करना वही समय ६ (अ) और ( बोधव्वे ) जानना ( सच्च ) सत्यधर्म ७ ( सोअ ) मन आदिको पवित्र रखना वह शौच धर्म ८ ( आकिंचण ) बाह्य अभ्यन्तर परीग्रहका त्याग सो अकिंचन धर्म ९ ( च ) और ( बभ ) द्रव्यसे और भावसे जो मैथुनका त्याग करना वह ब्रह्मचर्य धर्म १० ( जइधम्मो ) ऐसे दश प्रकारे यति धर्म पाले उसको यति कहना योग्य है इससे जो विपरित हो वह यति नही समजना कुयति समजना ॥२९॥

॥ अत्र बारह भावना कहते है ॥

॥ पढममणिच्चमसरण ससारोएगयायअन्नत्त
असुइत्तआसवसवरोअ तहनिज्जरानवमी ॥ ३० ॥

॥ ( पढममणिच्च ) प्रथम अनित्यभावना इस भावनामें भव्यजीव ऐसा विचारे कि धन यौवन आदि सत्र पदार्थ अनित्य है आत्माका मूल धर्म अविनाशी है १ (असरणं) अशरण भावना कि मृत्युके समय इस जीवको ससारमें धर्म बिन कोई भी शरणभूत नही है एक धर्मही शरण हे ऐसा

विचारना सो २ **(संसारो)** संसारभावना इस भावनामें भव्य ऐसा विचारे कि मेरे जीवनें चौरासी लख योनिमें परिभ्रमण करते अनन्तेकाल चक्र हो गये है इस संसारमें पिता सो पुत्र और पुत्र सो पिता ऐसा उलट सुलट अनंती वेर होते है ऐसा विचारना सो संसार भावना ३ **( एगयाय )** एकत्व भावना इस भावनामें भव्य ऐसा चिंतवे कि मेरा जीव अकेलाही आये है और अकेलाही जावेंगे सुखदुःख भी अकेलाही भोगेंगे ४ **( अन्नत्तं )** अन्यत्त्व भावना इसमें भव्य ऐसा विचारे कि मेरा आत्मा अनन्त ज्ञानमयी है और शरीर जड पदार्थ है शरीर आत्मा नहीं है न आत्मा शरीर है ऐसा सदैव विचारे ५ **( असुइत्तं )** अशुचि भावना यह शरीर खून मॉस हड्डी मलमूत्र आदिसें भराहुआऐसा जो विचारना वह अशुचित्त्व भावना ६ **( आसव )** आस्रव भावना रागद्वेष और अज्ञान मिथ्यात्व आदिके जोरसें नये नये कर्मका जो आना अर्थात् शुभाशुभका विचार वह आस्रव ७ **(संवरोअ)** संवर भावना शुभाशुभ विचारको छोडकर स्वसरूपमें लीन रहना अर्थात् नवीन कर्मको आने नहीं देना वह निश्चय संवर और अकेला अशुभ विचारोंको :रोकदेना सो व्यवहार संवर भावना ८ **( तह )** तेसेही **(निज्जरानवमी)** नवमी निर्जरा भावना निर्जराके दो भेद है एक सकाम निर्जरा और दुसरी अकाम निर्जरा ९ ॥ ३० ॥

**॥ लोगसहावोबोही दुल्लहाधम्मस्ससाहगाअरिहा**
**एआओभावणाओ भावेअव्वापयत्तेणं ॥ ३१ ॥**

॥ ( **लोगसहावो** ) दशमी लोकस्वरूप भावना इसमें चौदह राजलोकका स्वरूप विचारना ( **बोहीदुल्लहा** ) ११ मी सम्यक्त्वकी प्राप्ति होनी बहोत दुर्लभ है ऐसा विचारना वह बोधि दुर्लभ भावना (**धम्मस्स**) बारहवीं धर्म भावना इसम भव्य ऐसा विचारे कि ससारसमुद्रसें पार होनेके लिये जो जिनेश्वर महाराजने कहा हुआ धर्म है उसका(**साहगाअरिहा**) साधक अरिहतादि मिलना दुर्लभ है ( **एआओ** ) इस प्रकारसें कही हुई ( **भावणाओ** ) भावनाओ ( **भावेअव्वा** ) विचारनी ( **पयत्तेण** ) प्रयत्नसें ॥ ३१ ॥

॥ अत्र चारित्रके पाँच भेद कहते है ॥

## ॥ सामाइअत्थपढमं छेओवठ्ठावणभवेबीअ
## परिहारविसुद्धय सुहुमतहसपरायच ॥ ३२ ॥

॥ (**सामाइ**) सामायिक चारित्रद्रव्य और भावसें (**अत्थ**) इथर (**पढम**) पहिले हे १ ( **छेओवठ्ठवणभवेवीअं** ) छेदोपस्थापनीयचारित्र दुसरा हे २ ( **परिहारविसुद्धीयं** ) परिहार-विशुद्धि चारित्र ३ (**सुहुमतहसपरायच**) फिर चोथा सुक्ष्मसपराय चारित्र ४ यह चारित्र दशमा गुणस्थानवाले मुनिको होते हो ॥ ३२ ॥ ॥५३॥

॥ तत्तोअअहक्खायं खायंसव्वम्मिजीवलोगम्मि
जंचरिऊणसुविहिआ वच्चंतिअयरामरंठाणं ॥ ३३ ॥

॥ (तत्तोअअहक्खायं) उस पीछे पाँचमा यथाख्यात चारित्र (खायंसव्वम्मिजीवलोगम्मि) यह चारित्र सब जीव लोगमें प्रसिद्ध है (जंचरिऊणसुविहिआ) जिसका सेवन करनेसें साधु लोगों (वच्चंतिअयरामरंठाणं) अजरामरस्थानकको पाते है ॥ ३३ ॥ इति संवर तत्त्वम् ॥

॥ अब निर्जरा तत्त्वके बारह भेद कहते है ॥

॥ अणसणमूणोअरिआ वित्तीसंखेवणंरसच्चाओ
कायकिलेसोसंलीण–यायबज्झोतवोहोइ ॥ ३४ ॥

॥ (अणसणं) सर्वथा आहारका त्याग सो अनशन तप १ (ऊणोअरिआ) आहार कम करना सो ऊनोदरी तप २ (वित्तीसंखेवणं) वृत्तिका संक्षेप करना सो वृत्तिसंक्षेप तप ३ (रसच्चाओ) विगयका त्याग करना सो रस त्याग तप ४ (कायकिलेसो) लोचादि जो कष्ट करना वह कायाकलेश तप ५ (संलीणयाय) सब इन्द्रियोंका दमन करना वह संलीनता तप (बज्झोतवोहोइ) इस प्रकारसें बाह्य तपके छे भेद कहै ॥ ३४ ॥

॥ पायच्छित्तविणओ वेयावच्चतहेवसज्झाओ
झाणउस्सग्गोविअ अभ्भितरओतवोहोइ ॥ ३५ ॥

॥ ( पायच्छित्त ) जो शुद्ध मनसें गुरु महाराजके पास आलोयणा लेना सो प्रायश्चित तप १ ( विणओ ) विनय तप २ ( वेयावच्च ) वेयावृत्य तप ३ (तहेवसज्झाओ) तैसेही स्वाध्याय तप ४ ( झाण ) ध्यान तप ध्यानका स्वरूप गुरुगमसें धारना ५ ( उस्सग्गोविअ ) और उत्सर्ग तप ६ ( अभ्भितरओतवोहोइ ) ऐसे छे प्रकारसें अभ्यंतर तप कहे ॥ ३५ ॥

॥ बारसविहतवोनिज्जराय बधोचउविगप्पोअ
पयईठिइअणुभागो पएसभेएहिनायव्वो ॥ ३६ ॥

॥ ( बारसविह ) ऐसे सब मिलकर बारह भेदे ( तवो ) तप ( निज्झराय ) निर्जराके लिये है । इति निर्जरातत्त्वम् ( बधो ) अब बंधतत्त्व ( चउविगप्पोअ ) चार भेदे है ( पयई ) १ प्रकृतिबंध ( ठिइ ) स्थितिबंध ( अणुभागो ) ३ अनुभाग बंध ( पएस ) और प्रदेशबंध ४ ( भेएहिं ) ऐसे चार भेदसें ( नायव्वो ) जानना ॥ ३६ ॥ ॥५८॥

॥ अब बंधतत्त्वका विशेष स्वरूप देखलाते है ॥

॥ पयइसहावोवुत्तो ठिईकालावहारणं
अणुभागोरसोनेओ पएसोदलसंचओ ॥ ३७ ॥

॥ ( पयइसहावोवुत्तो ) प्रकृतिबन्ध इसलिये कर्मोका स्वभाव ( ठिईकालावहारणं ) कर्मोकी स्थिति—कालका निश्चय वह स्थितिबन्ध २ ( अणुभागो ) ३ अनुभाग बन्ध सो ( रसोनेओ ) कर्मोका रस जानना ( पएसो ) ४ प्रदेशबन्ध ( दलसंचओ ) कर्मोके दलका संचय ॥ ३७ ॥

॥ पडपडिहारसिमज्ज हडचित्तकुलालभंडगारीणं
जहएएसिंभावा कम्माणविज्जाणतहभावा ॥ ३८ ॥

॥ (पड) पाटा, जैसे किसीके आंखेपर बन्धे हुए पाटेके संयोगसें कुछ नहीं देखाए देते तेसे ही ज्ञानावरणीय कर्मके स्वभावसें आत्माके अनन्त ज्ञान नहीं दिखलाते है १ (पडिहार) द्वारपालकेसमान दर्शनावरणीय कर्मको स्वभाव है जैसे राजाको दर्शन चाहनेवालेको द्वारपाल रोक देते है उसी तरह आत्माके दर्शनगुणको दर्शनावरणीय कर्म रोक देते है २ (असि) तरवार, वेदनी कर्मका स्वभाव ऐसा है कि जैसे सक्कर खरडी तलवारकी धारको चाटनेसें अच्छा लगता है मगर जब जीभ कटा-जाति है तब दुख होते है वैसीही तरह शातावेदनीसें जीवको सुख होता है और अशातावेदनीसें

जीवको दुख होता है ३ (मज्ज) मदिराकीछाक समान मोहनीयकर्मका स्वभाव हे जैसे मदिरासें जीव वेभान होजाते हे तसेही मोहनीयकर्मके उयदसें जीव ससारम मुझाते है यह कर्म आत्माका सम्यगूज्ञानको और सम्यक् चारित्र गुणोको रोकते है अर्थात ढक दते है ४ ( हड ) खोडासमान आयुकर्म है जेसे खोडेमें पडे हुए चोर राजाके हुक्म बिन नही निकल शगते है तैसे ही आयुकर्मके जोरसे जीव गतीसे नही निकल शगते है ५ ( चित्त ) इस नामकर्मका स्वभाव चित्रकार जैसा हे यह कर्म आत्माके अरूपि धर्मको रोकते है जैसे चित्तारा अच्छा बुरा नाना प्रकारका चित्रामन वनाते है तेसे ही यह नामकर्म आत्माको अछीबुरी गतियोंमे पहुचा दते हे नाना प्रकारके स्वरुपको धारण करा देते है ६ ( कुलाल ) यह गोत्रकर्म कुभार जैसा हे जेसे कुभार अछे ओर बुरे नाना प्रकारके वरतन बनाते हे तेसेही इस कर्मके उदयस जीव ऊच निच कुलको धारण करते हे ७ (भडगारीण) इस अतराय कर्मका स्वभाव भडारी जैसा हे क्योंकि जब राजा किसीको दान देनेके लिये भडारीको कहे परन्तु भन्डारी उसको दव नही ऐसेही इस कर्मके उदयसें जीव दानादि नही कर शकते है ८ (जहएएसि-भावा ) जैसा यह आठोही वस्तुका स्वभाव है (कम्माण) तैसेही आठोही कर्मोकाभी (विज्जाण) विदमान हे ( तहभावा ) तैसेही स्वभाव ॥ ३८ ॥ 

॥ अब कर्मोकी मूल तथा उत्तर प्रकृती कहते है ॥

॥ इहनाणदंसणावरण वेयमोहाउनामगोआणि
विग्घंचपणनवदु अठवीसचउतिसयदुपणविहं ॥ ३९ ॥

॥ ( **इहनाण** ) यह ज्ञानावरणीयकर्म १ ( **दंसणावरण** ) और दुसरा दर्शनावरणीकर्म २ ( **वेयमोहाउनामगोआणि** ) तीसरा वेदनीयकर्म ३ ४ मोहीनीकर्म ५ आयुकर्म ६ नामकर्म और सातमा गोत्रकर्म ७ ( **विग्घं** ) अन्तरायकर्म ८ ( **च** ) यह आठ कर्म ( **पण** ) ज्ञाना-वरणीयकी उत्तर प्रकृतियों पाँच है ( **नव** ) और दर्शनावरणीयकी उत्तरप्रकृति नव ( **दु** ) वेदनीकी प्रकृति दो ( **अठवीस** ) मोहीनीकर्मकी उत्तर प्रकृति अठ्ठावीस ( **चउ** ) आयुकर्मकी उत्तर प्रकृति चार ( **तिसय** ) नामकर्मकी उत्तर प्रकृति एकसो तीन ( **दु** ) गोत्रकर्मकी उत्तर प्रकति दो ( **पण** ) और अन्तराय कर्मकी उत्तर प्रकृति पांच ( **विहं** ) ऐसे सव कर्मोकीउत्तर प्रकृति एकसें अठ्ठावन जान लेना ॥ ३९ ॥

॥ अव आठोहि कर्मोकी उत्कृष्टी स्थितिका वन्ध कहते है ॥

॥ नांणेयदंसणावरण वेअणिएचेवंअंतराएअ
तीसं कोडाकोडी अयराणंठिईयउक्कोसा ॥ ४० ॥

॥ ( नाणेयदसणावरणवेअणिए ) ज्ञानावरणी दर्शनावरणी वेदनी ( चेव ) निश्चय ( अतराए्अ ) और अन्तराय इन चारो कर्मकी ( तीसकोडाकोडी ) तीस कोडाकोडी ( अयराण ) सागरोपमकी ( ठिईयउक्कोसा ) उत्कृष्टी स्थिति कही है ॥ ४० ॥

॥ सत्तरिकोडाकोडीमोहणिए वीसनामगोएसु
तित्तीसअयराइ आउठिइबधउक्कोसा ॥ ४१ ॥

( सत्तरिकोडाकोडी ) सित्तर कोडाकोडी सागरोपमकी स्थिति (मोहणिए) मोहनीय कर्मकी है ( वीसनामगोएसु ) वीस कोडाकोडी सागरोपमकी स्थिति नामकर्म और गोत्रकर्मकी है ( तित्तीसअयराइ ) तेतीस सागरोपमकी ( आउ ) आयुकर्मकी ( ठिइ ) स्थिति कही ( बधउक्कोसा ) ऐसे सब कर्मोकी उत्कृष्टी स्थितिका बध कहा है ॥ ४१ ॥

॥ बारसमुहुत्तजहन्ना वेयणिएअठनामगोएसु
सेसाणतमुहुत्त एयबधठिईमाण ॥ ४२ ॥

॥ अब आठोही कर्मोकी जघन्यस्थिति कहते है ॥

॥ ( **बारसमुहुत्तजहन्ना** )-बारह मुहूर्त्तकी जघन्यस्थिति ( **वेयणिए** ) वेदनीयकर्मकी हैं ( **अठनामगोएसु** ) आठ मुहूर्त्तकी जघन्यस्थिति नामकर्म और गोत्रकर्मकी हैं ( **सेसाणंतमुहुत्तं** ) शेष पाँच कर्मोंकी जघन्यस्थिति अन्तर मुहूर्तकी है ( **एयंबंधठिईमाणं** ) इस प्रकासे सब कर्मोंकी उत्कृष्टी और जघन्यसे स्थिति बंधका प्रमाण कहा ॥ ४२ ॥ इति बंधतत्वम् ॥

॥ अब अठारे गाथायोंसे नवमा मोक्षतत्त्वका नव भेद और सिद्धोंके पन्द्रह भेद देखलाते है ॥

**॥ संतपयपरूवणया दव्वपमाणंचखित्तफुसणाय**
**कालोअअंतरभाग भावेअप्पाबहुचेव ॥ ४३ ॥**

॥ ( **संतपयपरूवणया** ) सत्पदकी प्ररूपणाद्वार १ ( **दव्वपमाणं** ) फिर सिद्धजीवोंके द्रव्यका प्रमाणद्वार २ ( **खित** ) क्षेत्र द्वार ३ ( **फुसणाय** ) सिद्धोंकी स्पर्शनाद्वार ४ (**कालोअ**) कालद्वार ५ ( **अंतर** ) अन्तरद्वार ६ ( **भाग** ) भागद्वार ७ (**भाव**) भावद्वार ८ (**अप्पाबहु**) और अल्प बहुत्वद्वार ९ ( **चेव** ) निश्चे यह मोक्षके नव द्वार कहे ॥ ४३ ॥

॥ प्रथम सत्पद प्ररूपणाद्वार स्वरूप देखलाते हैं ॥

**॥ संतंसुद्धपयत्ता विज्जंतंखकुसुमव्वनअसंतं**
**मुक्खत्तिपयंतस्सओ परूवणामग्गणाईहिं ॥ ४४ ॥**

॥ ( मत ) मोक्ष मत्य है ( सुद्ध ) शुद्ध ( पयत्ता ) पद ( विज्जत्तखकुसुम-
व्वनअसत्त ) यह विद्यमान है परन्तु वह आकाशके कुसुमकी तरह असत्य नही है ( मुक्ख-
त्तिपयतस्सओ ) यह मोक्षपदकी ( परूवणा ) प्ररूपणा ( मग्गणाईहि ) मार्गणाद्वारको
विचारमे कहते है ॥ ४४ ॥

॥ गइइंदीएकाये जोएवेएकसायनाणेय
सजमदसणलेसा भवसम्मे सन्नि आहारे ॥ ४५ ॥

( गइ ) गतिमार्गणा १ ( इंदीए ) इन्द्रिमार्गणा ( काय ) कायमार्गणा ३ ( जोए ) योगमार्गणा ४ ( वेए ) वेदमार्गणा ५ ( कसाय ) कषायमार्गणा ६ ( नाणेय ) ज्ञानमार्गणा ७ ( संजम ) संजममार्गणा ८ ( दसण ) दर्शनमार्गणा ९ ( लेसा ) लेश्यामार्गणा १० (भव) भव्यमार्गणा ११ ( सम्मे ) सम्यक्त्वमार्गणा १२ ( सन्नि ) सन्निमार्गणा १३ ( आहारे ) आहारमार्गणा १४ ॥ ४५ ॥

॥ अब निचेकी गाथासे जीव कितनी मार्गणामें मोक्ष जाते है सो देखलाते है ॥ ॥६१॥

॥ नरगइपणिंदितसभव सन्निअहक्खायखइअसम्मत्ते
मुक्खोणाहारकेवल दंसणनाणेनसेसेसु ॥ ४६ ॥

॥ ( **नरगइ** ) मनुष्यगतिसें १ ( **पणिंदि** ) पंचेन्द्रिसें २ ( **तस** ) त्रसकायसें ३ ( **भव** ) भव्यपणसें ४ ( **सन्नि** ) संनीपंचेन्द्रिसे ५ ( **अहक्खायं** ) यथाख्यातचारीत्रसें ६ ( **खइअसम्मत्ते** ) क्षायकसम्यक्त्वसें ७ ( **मुक्खो** ) मोक्ष जाते हैं और ( **णाहार** ) अणहारीक पदसें ८ ( **केवलदंसण** ) केवल दर्शनसें ९ ( **नाणे** ) और केवलज्ञानसें इन दश मार्गणा द्वारसे जीवों मोक्ष जाते है १० ( **नसेसेसु** ) परन्तु शेष मार्गणाओंसें मोक्ष नही जाते ॥ ४६ ॥

॥ इति प्रथमद्वार ॥

॥ अब द्रव्यप्रमाण और क्षेत्रद्वार कहते है ॥

**॥ दव्वपमाणेसिद्धाणं जीवदव्वाणिहुंतिणंताणि**
**लोगस्सअसंखिज्झे भागेइक्कोयसव्वेवि ॥ ४७ ॥**

॥ ( **दव्वपमाणेसिद्धाणं** ) सिद्धोके द्रव्यकाप्रमाण ( **जीवदव्वाणिहुतिणंताणि** ) सिद्धोमें जीवद्रव्य अनंता है ॥ इति दुसरा द्वार २ ( **लोगस्सअसंखिज्जेभागे** ) चौदह राजलोकके असंख्यातमे भागमे ( **इक्कोय** ) एक सिद्ध और ( **सव्वेवि** ) सब सिद्ध रहते है ॥ इति तीसरा द्वार ३ ॥ ४७ ॥

॥ फूसणाअहिआकालो इगसिद्धपडुचसाइओणतो
पडिवायाभावाओ सिद्धाणअतरनत्थि ॥ ४८ ॥

॥ ( **फूसणा** ) स्पर्शना सिद्ध जीवोंकी ( **अहिआ** ) अधिक है यह चौथा द्वार ४ ( **कालो** ) काल ( **इगसिद्धपडुचसाइओणतो** ) एक सिद्ध आश्रित सादि अनन्त स्थिति है और अनेक सिद्ध आश्रीत अनादि अनन्त स्थिति है ॥ इति कालद्वार ५ ( **पडिवायाभावाओ** ) सिद्धाके जीवोंको पिछा पडनेका अभाव हे ॥ इति छठा द्वार ६ ( **सिद्धाणअतरनत्थि** ) सिद्धोंके जीवोंको अन्तर नही हैं कालकृत और क्षत्रकृत दोनोंसे इति सातमा द्वार ॥ ४८ ॥

॥ अब भागद्वार कहते है ॥

॥ सव्वजियाणमणते भागेतेतेसिदसणनाण
खइएभावेपरिणामि एअपुणहोइजीवत्त ॥ ४९ ॥

॥ ( **सव्वजियाणमणते** ) सव ससारी जीवोंसे सिद्धके जीवों अनन्तमे ( **भागे** ) भागे हैं इति आठमो द्वार ८ ( **तेतेसिदसणनाण** ) उन सिद्धोंके जीवोंको केवलदर्शन और

केवलज्ञान ( खइए ) क्षायिक ( भाव ) भावे है ( परिणामी ) परिणामी हैं ( एअपुण ) यह पुनः ( होइजीवत्तं ) जीवत्वपना हे ॥ ४९ ॥

॥ अब अल्प बहुत्वद्वार कहते हैं ॥

॥ थोवानपुंससिद्धा थीनरसिद्धाकमेणसंखगुणा
इअमुक्खतत्तमेअं नवत्तत्तालेसओभणिआ ॥ ५० ॥

॥ ( थोवा ) सबसे कम ( नपुंस ) नपुंसक ( सिद्धा ) सिद्ध हुवा ( थी ) नपुंसकसे स्त्रीसिद्ध संख्यातगुणीं अधीक हैं स्त्री सिद्धसे ( नरसिद्धा ) पुरुष सिद्ध संख्यातगुणे सिद्ध हुए ( कमेणसंखगुणा ) अनुक्रमे संख्यातगुणा जानना ( इअमुक्ख ) यह मोक्षके ( तत्तमेअं ) तत्त्व इस प्रकारसें नव भेद कहे ( नवतत्तालेसओभणिआ ) इस प्रकारे नव तत्त्व संक्षेपसे कहे गये ॥ ५० ॥

॥ ज़ीवाइनवपयत्थे जोजाणइतस्सहोइसम्मत्तं
भावेणसद्दहंतो अयाणमाणेविसम्मत्तं ॥ ५१ ॥

॥ ( **जीवाइ** ) जीवादि लेकर ( **नवपयत्थे** ) नव पदार्थको ( **जोजाणइ** ) जो जीव जाणते हे ( **तस्सहोइसम्मत्त** ) उस जीवको अवश्यही सम्यक् हो ( **भावेणसद्दत्तो** ) और भावसें जो सद है तो ( **आयाणमाणेवि** ) अजान जीवोको भी ( **सम्मत्तं** ) सम्यक् प्राप्ति हो ॥ ५१ ॥

॥ सवाइजिणेसरभासिआइ वयणाईनन्नहाहुति
इअबुद्धीजस्समणे सम्मत्तनिच्चलतस्स ॥ ५२ ॥

॥ ( **स-वाइ** ) सब प्रकारसें ( **जिणेसरभासिआइ** ) जिनेश्वर महाराजके कहे हुए ( **वयणाइं** ) वचन ( **नन्नहाहुति** ) अन्यथा नही हे लेकीन सत्य है ( **एअबुद्धीजस्समणे** ) ऐसी बुद्धि जिसको हो ( **सम्मत्तनिचलतस्स** ) उस प्राणीको निश्चय सम्यक् हो ॥ ५२ ॥

॥ अतोमुहुत्तमित्तपि फासिअहुज्जजेहिसम्मत्त
तेसिअवड्ढपुग्गल परिअट्टोचेवससारो ॥ ५३ ॥

॥ ( **अतोमुहुत्तमित्तपि** ) एक अन्तर मुहुर्त्त मात्रभी ( **फासिअहुज्जजेहि** ) स्पर्श

हुआ हो जिसको ( **सम्मत्तं** ) सम्यक् ( **तेसिं** ) तिस जीवको ( **अवड्ढ** ) अर्ध ( **पुग्गल-परिअट्टो** ) पुद्गल परावर्त्ततक उसको परिभ्रमण करना होगा ( **चेव** ) निश्चकरके ( **संसारो** ) संसारमें बाद मोक्षमे जावेंगे ॥ ५३ ॥

॥ उस्सप्पिणीअणंतापुग्गलपरिअट्टओ मुणेअव्वो
तेणंतातीअद्धाअणागयद्धाअणंतगुणा ॥ ५४ ॥

॥ ( **उस्सप्पिणीअणंता** ) अनन्ती उत्सर्पिणी और अनन्ती अवसर्पिणी जाने पर ( **पुग्गलपरिअट्टओमुणेअव्वो** ) एक पुद्गल परावर्त्तन होते है ( **तेणंतातीअद्धा** ) तेसा अनन्ता पुद्गल परावर्त्तन अतितकाले हो चुके ( **अणागयद्धाअणंतगुणा** ) और अनागतकाले अनन्तगुणा आगे जावेंगे ॥ ५४ ॥

॥ अब सिद्धोंके पन्द्रह भेद कहते है ॥

॥ जिणअजिणतित्थतित्था गिहिअन्नसलिंगथीनरनपुंसा
पत्तेअसयंबुद्धा बुद्धबोहिक्कणिकाय ॥ ५५ ॥

॥ ( जिण ) जिनसिद्ध १ ( अजिण ) अजिनसिद्ध २ ( तित्थ ) तीर्थसिद्ध ३ ( तित्था ) अतिर्थसिद्ध ४ ( गिहि ) गृहीलिंगेसिद्ध ५ ( अन्न ) अन्यलिंगेसिद्ध ६ ( स-लिंग ) स्वलिंगेसिद्ध ७ ( थी ) स्त्रीलिंगेसिद्ध ८ ( नर ) पु पलिंगेसिद्ध ९ (नपुसा) नपुमकलिंगे सिद्ध १० ( पत्तेअ ) प्रत्येक बुद्धसिद्ध ११ ( सयबुद्धा ) स्वयबुद्धसिद १२ ( बुद्धवोहि ) बुद्धबोधिसिद्ध १३ ( कणिक्काय ) एकसिद्ध १४ और अनेकसिद्ध १५ यह सिद्धके पन्द्रह भेद सक्षयसें कहा फिर विशेष देखलाते है ॥ ५५ ॥

॥ जिणसिद्धाअरिहता अजिणसिद्धायपुंडरियापमुहा
गणहारितित्थसिद्धा अतित्थसिद्धायमरुदेवो ॥ ५६ ॥

॥ ( जिण सिद्धा ) ती कर होके मोक्ष गये वह तीर्थंकरसिद्ध ( अरिहंता ) ऋषभादि अरिहंतसिद्ध १ ( अजिण सिद्धायपुंडरियापमुहा ) अजिनसिद्ध सामान्य केवली पुंडरिक गणधर आदि २ ( गण हारिति थ सिद्धा ) गण र गौतमादि तीर्थ सिद्ध ३ ( अतित्थसिद्धाय-मरुदेवो ) अतीर्थसिद्ध ऋषभ मा वी ४ ॥ ५६ ॥ ॥६७॥

॥ गिहिलिंगसिद्धभरहो वलकलचीरीयअन्नलिंगम्मि
साहुसलिंगसिद्धा थोसिद्धाचदणापमुहा ॥ ५७ ॥

॥ ( गिहिलिंगसिद्ध ) गृहीलिंगे सिद्ध हुये ( भरहो ) वह भरतादि ५ ( वलकलचीरीय ) वल्कल चीरीयादि तापशके वेषमें जो सिद्ध हुये ( अन्नलिंगम्मि ) वह अन्यलिंगे सिद्ध जानना ६ ( साहुसलिंगसिद्धा ) साधुके वेषमें जो सिद्ध हुए वह स्वलिंगसिद्ध ७ ( थीसिद्धाचंदणापमुहा ) स्त्रीके लिंगमे जो सिद्ध हुए वह चंदन बालादि लेकर ८ ॥ ५७ ॥

॥ पुंसिद्धागोयमाई गंगेयाईनपुंसयासिद्धा
पत्तेयसयंबुद्धा भणियाकरकंडुकविलाई ॥ ५८ ॥

॥ ( पुंसिद्धागोयमाई ) पुरुष लिंगे सिद्ध गौतमादि ९ ( गंगेयाईनपुंसयासिद्धा ) गंगेयादि जो सिद्ध हुए वह नपुंसकलिंगे सिद्धा १० ( पत्तेयसयंबुद्धा ) प्रत्तेक बुद्धसिद्ध और स्वयं बुद्ध अनुक्रमसें ( भणिया ) कहा ( करकंडु ) करकंडु राजा ११ ( कविलाई ) और कपिल आदि कहे १२ ॥ ५८ ॥

॥ तहबुद्धबोहिगुरुबोहिया इगसमयएगसिद्धाय
एगसमएविअणेगा सिद्धातेणेगासिद्धाय ॥ ५९ ॥

॥ ( **तह** ) फिर तेसें ही ( **बुद्धबोहिगुरुबोहिया** ) बुद्धबोधित सिद्ध हुए वह गुरु उवदेशसें १३ ( **एगसमयएगसिद्धाय** ) एक समयमें एकही सिद्ध होए ( **एगसमणविअ-णेगा** ) एक सिद्ध महावीर आदि १४ ओर एक समयमें अनेक ( **सिद्धातेणेगसिद्धाय** ) सिद्ध होये वह रुषभादि १५ ॥ ५९ ॥

**॥ जइआइहोइपुच्छा जिणाणमग्गमिउत्तरतइया**
**इकसनिग्गोयस्स अणतभागोयसिद्धिगओ ॥ ६० ॥**

॥ ( **जइआइहोइपुच्छा** ) जिस जिस समयपर भगवान्को पुछनेमें आवै ( **जिणा-णमग्गमिउत्तरतइया** ) उस उस समयपर जिनेस्वर महाराजके मार्गमें यह ही उत्तर मिलते हे कि ( **इकसनिग्गोयस्सअणतभागोय** ) एक निगोदक अनतमे भागे ( **सिद्धिगओ** ) सिद्धोमें गये हें इति श्रीमद् महायोगीन्द्र श्री आनन्दघन महाराजके चरणोंपाशक ॥

**॥ अध्यात्म जितमुनिविरचित हिन्दीअनुवादसहित नवतत्त्व प्रकरणं समाप्तम् ॥**

॥ ॐ आनन्दघन गुरुभ्यो नमः ॥



# अथ श्री दंडकप्रकरण मूलसहितं हिन्दी अनुवाद प्रारम्भ ॥

॥ नमिउंचउवीसजिणे तस्सुत्तवियारलेसदेसणओ
दंडगपएहिंतेच्चिय थोसामिसुणेहभोभव्वा ॥ १ ॥

( नमिउंचउवीसजिणे ) चोवीशे जिनस्वोरोको नमस्कारकरके ( तस्सुत्तवियारलेसदेसणओ ) उसके सूत्रके विचारसे लेशमात्र कहनेसे ( दंडगपएहिंतेच्चिय ) दंडगके पदेकरके ( थोसामिसुणेहभोभव्वा ) में कहताहुं सो हे भव्य तुम सुनो ॥ १ ॥

॥ निचेकी गाथासे चौवीश दंडकके नाम देखलाते है ॥

॥ नेरइआअसुराई पुढवाईबेइंदियादओचेव
गब्भयतिरियमणुस्सा वंतरजोइसियवेमाणी ॥ २ ॥

॥ ( **नेरइआ** ) सात नारकको १ ( **असुराई** ) असुरादि दश भुवनपतिका १० ( **पुढवाई** ) पृथ्वीकायादि पांच स्थावरके ५ ( **बेइंदियादओंचेव** ) दो इंद्रियादि विकलेंद्रिके ३ ( **गब्भयतिरिय** ) गर्भजतिर्यंचका १ ( **मणुस्सा** ) गर्भज मनुष्यका १ ( **वंतर** ) व्यंतरका १ ( **जोइसिय** ) ज्योतिषि देवोका १ ( **वेमाणि** ) और वैमानिक देवोंका १ ऐसे सब मिलकर चोवीश दंडक समझ लेना ॥ २ ॥

॥ अब चोवीश दंडकके चोवीस द्वार कहते है ॥

॥ संखित्तयरीउइमा सरीरमोगाहणायसंघयणा

सन्नासंठाणकसाय लेसइंदीयदुसमुघाया ॥ ३ ॥

॥ ( **संखित्तयरीउइमा** ) यह संघणी संक्षेप मात्र है ( **सरीर** ) शरीरद्वार १ ( **ओगाहणाय** ) अवगाहनाद्वार २ ( **संघयणा** ) संघयणद्वार ३ ( **सन्ना** ) संज्ञाद्वार ४ ( **संठाण** ) संस्थानद्वार ५ ( **कसाय** ) कषायद्वार ६ ( **लेस** ) लेश्याद्वार ७ ( **इंदिय** ) इंद्रियद्वार ८ ( **दुसमुग्घाया** ) दो प्रकारे समुद्घातद्वार ९ ॥ ३ ॥

॥ दिठीदंसणनाणे जोगुवओगोववायचवणठिई
पज्जत्तिकिमाहारे सन्निगइआगईवेए ॥ ४ ॥

॥ ( **दिठी** ) दृष्टिद्वार १० ( **दंसण** ) दर्शनद्वार ११ ( **नाणे** ) ज्ञानद्वार १२ अज्ञानद्वार १३ ( **जोगु** ) योगद्वार १४ ( **वओगो** ) उपयोगद्वार १५ ( **ववाय** ) उपपातद्वार १६ ( **चवण** ) च्यवनद्वार १७ ( **ठिइ** ) स्थितिद्वार १८ ( **पज्जत्ति** ) पर्याप्तिद्वार १९ ( **किमाहारे** ) किमाहारद्वार २० ( **सन्नि** ) संज्ञाद्वार २१ ( **गई** ) गतिद्वार २२ ( **आगई** ) अगतिद्वार २३ ( **वेद** ) वेदद्वार २४ इति चौवीश ॥ ४ ॥

॥ अब इस चोवीश दंडकोके विषे कुणशा कुणशा द्वार आवेगे वह देखलाते है ॥

**प्रथम शरीरद्वार**

॥ चउगभ्यतिरियवाउसु मणुआणंपंचसेसतिसरीरा
थावरचउगेदुहओ अंगुलअसंखभागतणू ॥ ५ ॥

॥ ( चउगब्भतिरियवाउसु ) गर्भजतिर्यचको और वाउकायको औदारिक वैक्रिय तेजस और कर्मण ऐसे चार शरीर होते है ( मणुआणपंच ) ओर मनुष्यको पाचोही शरीर होते है (सेसतिसरीरा ) बाकीके एकादश दडकोके विषे तिन तिन शरीर है इति १ शरीरद्वार ॥ ५ ॥

॥ अब दुसरा अवगाहनाद्वार कहते हे ॥

( थावरचउगेदुहओ ) धान्यतिजसके चार स्थावरको जघन्य और उत्कृष्ट ऐसे दो प्रकारे ( अगुलअसखभागतणु ) अगुलके असख्यातमें भागे शरीरकी अवगाहना होति है ॥ ५ ॥

॥ सव्वेसिपिजहन्ना साहावियअगुलस्सअसखसो
उक्कोसपणसयघणू नेरइयासत्तहत्थसुरा ॥ ६ ॥

॥ ( सव्वेसिपिजहन्ना ) ( चार स्थावरवरजके ) सब दडकोके विषे जघन्यसे ( साहावियअगुलस्सअसखसो ) स्वाभाविक अगुलके असख्यातमे भागे शरीर होते है ॥७३॥
( उक्कोसपणसयघणू ) और उत्कृष्टी अवगाहना पाचसें धनुष्यकी (नेरइया) नारकीके जीवोकी है ( सत्तहत्थसुरा ) और देवोंका उत्कृष्टा शरीरमान सात हाथका होता है ॥ ६ ॥

॥ गब्भतिरिसहस्सजोयण वणस्सईअहियजोयणसहस्सं
नरतेइंदितिगाऊ बेइंदियजोयणेबार ॥ ७ ॥

॥ ( गब्भतिरिसहस्सजोयण ) गर्भजतिर्यंचका शरीर एक हजार जोजनका है ( वणस्सईअहियजोयणसहस्सं ) और वनस्पतिकायका शरीर एक हजार जोजनसे कुछ अधिक होते है ( नरतेइंदितिगाऊ ) मनुष्य और तेइंद्रिका शरीर तिन गाउका होते है ( बेइंदियजोयणेबार ) और दोइंद्रिका शरीर बारह जोजनका है ॥ ७ ॥

॥ जोयणमेगंचउरिंदि देहमुच्चत्तणंसुएभणियं
वेउव्वियदेहंपुण अंगुलसंखंससमारंभे ॥ ८ ॥

॥ ( जोयणमेगंचउरिंदि ) एक जोजन चौरांद्रिका ( देहमुच्चत्तणंसुएभणियं ) शरीरका उंचपणा सूत्रमे कहा है ( वेउव्वियदेहंपुण ) फेर वैक्रिय शरीरका अनुमान कहते है ( अंगुलसंखंससमारंभे ) आरंभतीवेर सदैवअंगुलके संख्यातमे भागे होते है ॥ ८ ॥

॥ देवनरअहियलक्खं तिरियाणंनवयजोयणसयाइं
दुगुणंतुनारयाणं भणियंवेउव्वियसरीरं ॥ ९ ॥

॥ ( **देवनरअहियलक्ख** ) देवताका वैक्रिय शरीर एक लाख जोजनका होता है और मनुष्यका वैक्रिय शरीर एक लाख जोजनमें कुछ अधिक होता है ( **तिरियाणनवयजोयणसयाइ** ) और तिर्यंचका वैक्रिय शरीर नवसें जोजनका ( **दुगुणतुनारयाण** ) और नारकका शरीर मूलसें दुना होते है ( **भणियवेउब्बियशरीर** ) इसप्रकारे वैक्रिय शरीरका प्रमाण कहा ॥ ९ ॥

॥ अब एक वैक्रिय शरीर कितनो काल रहे वह देखलाते है ॥

॥ **अतमुहुत्तनिरये मुहुत्तचत्तारितिरियमणुएसु**
**देवसुअद्धमासो उक्कोसविउव्वणाकालो** ॥ १० ॥

॥ (**अतमुहुत्तनिरये**) नारकके वैक्रिय शरीरका काल अतर्मुहूर्त्तका होते है फेर दुसरा करणा पडता है (**मुहूत्तचत्तारितिरियमणुएसु**) मनुष्य और तिर्यंचके वैक्रिय शरीरका काल मान चार मुहूर्त्तका है ( **देवेसुअद्धमासो** ) और देवोके वैक्रिय शरीरका काल एक पक्षदिनका ( **उक्कोसवि-उव्वणाकालो** ) इस प्रकारसें वैक्रिय शरीरका उत्कृष्टकालमान कहा है ॥ इति शरीर अवगाहना द्वार २ ॥ १० ॥ 

॥ अब तीसरा संघयणद्वार कहते है ॥

**॥ थावरसुरनेरइया असंघयणायविगलछेवट्ठा**
**संघयणछक्कंगब्भय नरतिरिएसुमुणेयव्वं ॥ ११ ॥**

॥ ( **थावरसुरनेरइया** ) पांच स्थावर तेरे देवता और एक नारक ऐसे सब मिलके उगणीसदंडकोके विषे (**असंघयणाय**) संघयण नही होते है (**विगलछेवट्ठा**) और तीन विकलेंद्रिको एक छेवठा होते है (**संघयणछक्कंगब्भय**) छे संघयण गर्भजको ( **नरतिरिएसुविमुणेयव्वं** ) मनुष्य और तिर्यंचको जान लेना ॥ इति चौविस दंडके संघयण द्वार ॥ ३ ॥ ११ ॥

॥ अब चोथा संज्ञाद्वार कहते है ॥

**॥ सव्वेसिंचउदहवा सन्नासव्वेसुरायचउरंसा**
**नरतिरियछसंठणा हुंडाविगलिंदिनेरइया ॥ १२ ॥**

॥ ( **सव्वेसिंचउदहवा** ) सब दंडकोके विषे चार दश तथा सोले ( **सन्ना** ) संज्ञा होते है ॥ इति चोवीश दंडके चतुर्थ संज्ञाद्वार ॥

॥ अब पंचमा संस्थानद्वार कहते है ॥

**( सव्वेसुरायचउरसा )** सब देवोका समचोरस सस्थान है **( नरतिरियछसठाणा )** मनुष्य और तिर्यचको छेही सस्थान होते है **(हुडाविगलिदिनेरईया)** विकलेंद्रि और नारकको एक हुडक ही सस्थान होते है ॥ १२ ॥

**॥ नाणाविहधयसूई बुब्बुहवणवाउतेउअपकाया**
**पुढवीमसूरचदा–कारासठाणओभणिया ॥ १३ ॥**

॥ **( नाणाविह )** नाना प्रकारका **( धय )** ध्वजाके आकारे सस्थान **( सूई )** सुईके आकारे **( बुब्बुह )** जलके बुद्बुदाके आकारे, **( वणवाउतेउअपकाया )** अनुक्रमसें वन स्पतिकाय वाउकाय तेउकाय और अपकायका है **( पुढवीमसूरचदाकारा )** और पृथ्वीकायका मसूरकीदाल अथवा अर्धचद्रके आकारे **( सठाणओभणिया )** इस प्रकारसे चोवीश दडके पचम सस्थानद्वार कहा ॥ १३ ॥

॥ अब छठा कषायद्वार कहते है ॥

**॥ सवेविचउकसाया लेसछक्कगब्भतिरियमणुएसु**
**नारयतेऊवाऊ विगलावेमाणियतिलेसा ॥ १४ ॥**

॥ ( **सवेविचउकसाया** ) सर्व दंडकोके विषे चारोही कषाय होते है इति चोवीश दंडके छेठा कषायद्वार ॥

॥ अब सप्तम लेशाद्वार कहते है ॥

( **लेस्सछक्कंगप्भतिरियमणुएसु** ) छेहीलेसा गर्भज तिर्यंच और मनुष्यकोहोते है ( **नारयतेऊवाऊ** ) और नारक तेउकाय वाउकाय ( **विगला** ) और तिनविकलेंद्रि एसे छे दंडकोके विषे प्रथमकी तीन लेस्या होति है ( **वेमाणियतिलेस्सा** ) और वैमाणिक देवोंको अन्तकी तीन लेस्या होति है ॥१४॥

**॥ जोइसियतेउलेसा सेसासव्वेविहुंतिचउलेसा**
**इंदियदारंसुगमं मणुआणंसत्तसमुग्घाया ॥ १५ ॥**

॥ ( **जोइसियतेउलेसा** ) और ज्योतिषीको एक तेजोलेस्याही होति है ( **सेसासवेविहुंतिचउलेसा** ) और शेष सब दंडकोके विषे कृश्नादि चार लेस्या है इति चोवीस दंडके लेस्याद्वार ७ ( **इंदियदारंसुगमं** ) और इन्द्रियद्वार तो सुगम है ८ ॥

॥ अब समुद्घातद्वार कहते है ॥ ९

( **मणुआणंसत्तसमुग्घाया** ) मनुष्यको सातोही समुद्घात होति है ॥ १५ ॥

॥ अब एक गाथासें सातोही समुद्घातका नाम देखलाते है ॥

**॥ वेयणकसायमरणे वेउव्वियतेयएयआहारे**
**केवलियसमुग्घाया सत्तइमेहुतिसन्नीण ॥ १६ ॥**

॥ ( **वेयण** ) वदना ( **कसाय** ) कषाय ( **मरणे** ) और मरण ( **वेउव्विय** ) वैक्रिय ( **तेयण्य** ) तेजस और ( **आहारे** ) आहारक ( **केवलियसमुग्घाय** ) केवली समुद्घात (**सत्तइमेहुतिसन्नीण**) इस प्रकारसें सातोही समुद्घात सन्नि-पचन्द्री मनुष्यको होति है ॥१६॥

**॥ एगिंदियाणकेवलि तेउआहारगविणाउचत्तारि**
**तेवेउव्वियवज्जा विगलासन्नीणतेचेव ॥ १७ ॥**

॥ ( **एगिदियाणकेवलि** ) एकेन्द्रीको केवली ( **तेउआहारगविणाउचत्तारि** ) तथा तेजस और आहारक इस तिनुको वरजके बाकीकी चार समुद्घात एकेद्रिको होति हे (**तेवेउवि-यवज्जा**) वह तिन और वेक्रिय यह चार वरजके ( **विगलासन्नीण** ) तीन समुद्घात विकलेद्रि ओर असन्नीको होति हे ( **तेचेव** ) निश्चे करके ॥ १७ ॥ ॥७९॥

॥ पणगब्भतिरिसुरेसु नारयवाऊसुचउरतियसेसे
विगलदुदिट्ठीथावर मिच्छत्तिसेसतियदिट्ठी ॥ १८ ॥

॥ (पणगब्भतिरिसुरेसु) परन्तु गर्भज तिर्यंच और तेरह देवोंको प्रथमकी पांच समुद्घात होति है (नारयवाऊसु) नारक और वाउकायके विषे प्रथमकी (चउर) चार समुद्घात है (तियसेसे) और शेषके सात दंडकोके विषे प्रथमकी तीन समुद्घात होते है ॥ इति चोवीस दंडके नवमा समुद्घात द्वार ॥

॥ १० अब दृष्टिद्वार कहते है ॥

( विगलदुदिट्ठी ) विकलेन्द्रिको दो दृष्टि होती है एक सम्यक् और दुसरी मिथ्यादृष्टि ऐसे दो ( थावर ) पांच स्थावरको ( मिच्छत्ति ) एक मिथ्यादृष्टिही होति है ( सेसतियदिट्ठी ) शेष रहे हुये जो सोलह दंडक उसके विषे सम्यक् मिश्र और मिथ्यात्व यह तीन दृष्टि होति है ॥ इति चौविश दंडके दशमा दृष्टि द्वार ॥

॥ अब दर्शनद्वार कहते है ॥

॥ थावराबितिसुअचरकु चउरिंदिसुतद्दुगंसुएभणियं
मणुआचउदंसाणिणो सेसेसुतिगंतिगंभणियं ॥ १९ ॥

॥ **(थावर)** पाच स्थावरको **(बितिसुअचरकु)** तथा दोइन्द्रि और तेइन्द्रिको एक अच खुदर्शनही होते है( **चउरिंदिसु** ) चउरिंद्रिको ( **तदुगसुणभणिय** ) चक्षु तथा अचक्षु ऐसे दो दर्शन सूत्रमे कहा है**(मणुआचउदसणिणो)** और मनुष्यके विषे तो चक्षुदर्शन अचक्षुदर्शन अवधिदर्शन और केवल दर्शन ऐसे चारोहीहोते हे **(सेसेसुतिगतिगभणिय)** बाकीके सब दडकोके विषे केवल वर्जके तिनतिन दर्शन कहा है ॥ इति चोवीश दडके ११–१२–१३ दर्शनद्वार ॥ १९ ॥

॥ अब ज्ञान अज्ञानद्वार कहते हे ॥

**॥ अन्नाणनाणतियतिय सुरतिरिनिरएथिरेअनाणदुग**
**नाणान्नाणदुविगले मणुएपणनाणतिअनाणा ॥ २० ॥**

॥ ( **अन्नाणनाणतियतिय** ) तीन अज्ञान और तीन ज्ञान ( **सुरतिरिनिरए** ) देवताको तथा तिर्यन और नारकको होते हे ( **थिरेअनाणदुग** ) और स्थावरको मति तथा श्रुत ऐसे दो अज्ञान होते है **(नाणान्नाणदुविगले)** दो ज्ञान तथा दो अज्ञान विकलेंद्रिको होते है ( **मणुएपणनाणतिअनाणा** ) और मनुष्यको तो पाच ज्ञान और तीन अज्ञान एसे आठोही होते हे ॥ इति चौवीश दडक ज्ञान अज्ञानद्वार १३ ॥ २० ॥

॥ अब योगद्वार कहते हैं ॥

॥ इक्कारससुरनिरए तिरिएसुतेरपनरमणुएसु
विगलेचउपणवाए जोगतियंथावरेहोई ॥ २१ ॥

॥ ( **इक्कारससुरनिरए** ) देवता और नारकको इग्यारे योग होते हे ( **तिरिएसुतेर** ) तिर्यंचको तेरह (**पनरमणुएसु**) और मनुष्यको पन्द्रेही योग होते है (**विगलेचउ** ) विकलेंद्रिको चार ( **पणवाए** ) वाउकायको पांच ( **जोगतियंथावरेहोइ** ) और स्थावरको तीन योग होते है ॥ इति चोवीश दंडके योगद्वार १४ ॥ २१ ॥

॥ अब उपयोगद्वार कहते है ॥

॥ उवओगामणुएसु बारसनवनिरयतिरियदेवेसु
विगलदुगेपणछक्कं चउरिंदिसुथावरेतियगं ॥ २२ ॥

॥ (**उवओगामणुएसु**) मनुष्यके विषे उपयोग (**बारस**) बारहही होते है (**नवनिरयतिरियदेवेसु** ) नारक तिर्यंच और देवोंको नव उपयोग होते हैं (**विगलदुगेपण**) दो विकलें-

द्रिको पाच (छक्क) छे (चउरिंदिसु) चौरेंद्रिको (थावरेतियग) और स्थावरको तीन उपयोग होते है ॥ इति चोवीश दृडके उपयोगद्वार १९ ॥ २१ ॥

॥ अत्र उत्पति और चवनद्वार कहते हे ॥

**॥ सखमसखासमए गप्भयतिरिविगलनारयसुराय**
**मणुआनियमासखा वणऽणताथावरअसखा ॥ २३ ॥**

॥ ( **सखमसखासमए** ) एक समयके विषे सख्याता और असख्याता ( **गप्भयतिरि** ) गर्भजतिर्यच (**विगलनारयसुराय**) विकलेंद्रि नारक और देवता उत्पन्न होते है ( **मणुआनियमासखा**) मनुष्योनिश्चयके सख्याता उत्पन्न होते है (**वणऽणता**) वनस्पतिकाय अनन्ता ( **थावरअसखा** ) और स्थावर असख्याता उत्पन्न होते है ॥ २३ ॥

**॥ असन्निनरअसखा जहउववाएतहेवचवणेवि**
**बावीससगतिदसवास सहस्सउक्किट्ठपुढवाई ॥ २४ ॥** ॥८३॥

॥ ( **असन्निनरअसखा** ) असन्नी मनुष्यो असख्याता उत्पन्न होते है (**जहउववाए**)

 

जैसेही उत्पन्न होते है **( तहेवच्चवणेवि )** तैसेही चवते है ॥ इति चौवीश दंडके उपपातद्वार तथा चवणद्वार

॥ अब ( स्थिति ) आयुद्वार कहते है ॥

**( बावीससगतिदसवाससहस्स )** बावीस हजार सात हजार तिन हजार और दश हजार वर्षको आयु **( उक्किट्ठपुढवाई )** उत्कृष्टो अनुक्रमे पृथ्वीकायादि इस लिये पृथ्वीकाय अप्काय वाउकाय और वनस्पतिकायका जान लेना ॥ २४ ॥

**॥ तिदिणग्गितिपल्लाऊ नरतिरिसुरनिरयसागरतितीसा**
**वंतरपल्लंजोइस वरिसलख्खाहिअंपलिअं ॥ २५ ॥**

॥ **( तिदिणग्गि )** तिन अहोरात्रिका आयु अग्निकायका **( तिपल्लाऊ )** तीन पल्योपका आयु **( नरतिरि )** मनुष्य और तिर्यंचका **( सुरनिरयसागरतितीसा )** देवता और नारकका उत्कृष्ट आयु तेतीस सागरोपमका होते है **( वंतरपल्लं )** व्यंतरका आयु एक पल्योपमका **( जोइस )** और ज्योतिपी देवोका आयु **( वरिसलख्खाहिअंपलिअं )** एकलाख वर्ष अधिक एक पल्योपमका होते है ॥ २५ ॥

**॥ असुराणअहियअयर देसूणदुपल्लयनवनिकाए**
**बारसवासुणपणदिण छम्मासउकिट्ठविगलाऊ ॥ २६ ॥**

॥ **(असुराणअहियअयर)** असुरकुमारनिकायका आयु एक सागरोपमें कुछ अधिक होते है **( देसूणदुपल्लयनवनिकाए )** शेषनवनिकायका आयु देसेउणा दो पल्योपमका होते है **( बारसवासुणपणदिण )** बारह वर्ष और गुण पचास दिन **(छम्मासउकिट्ठविगलाऊ)** छे मासका उत्कृष्ट आयु अनुक्रमसें विकलेंद्रिका समज लेना ॥ २६ ॥

**॥ पुढवाइदसपयाण अतमुहुत्तजहन्नआउठिई**
**दससहसवरिसठिइआ भवणाहिवनिरयवतरिया ॥ २७ ॥**

॥ **( पुढवाइदसपयाण )** पृथ्वीकायादि दशपदकी इसलिये पाच स्थावर तीन विकलेन्द्रि तिर्यन्च और मनुष्यकी **( अतमुहुत्तजहन्नआउठिई )** जघन्यसें आयुकी स्थिति अतर्मूहुर्त्तकी कही हे **(दससहसवरिसठिइआ)** दश हजार वर्षकी आयुस्थिति जघन्यसें **( भवणाहिवनिरयवतरिया )** दश भुवनपति नारक और व्यतरीकको कही है ॥ २७ ॥ 

**॥ वेमाणियजोइसिया पल्लतयठंसआउआहुंति**
**सुरनरतिरिनिरएसु छपज्जत्तीथावरेचउगं ॥ २८ ॥**

॥ ( **वेमाणियजोइसिया** ) वैमानिक और ज्योतिषीका आयु जघन्यसें ( **पल्लतयठंसआउआहुंति** ) एक पल्योपमके आठमे भागे होते है १८ ॥ इति चौवीश दंडके उत्कृष्ट और जघन्यसे स्थितिद्वार कहा ॥

॥ अब पर्याप्तिद्वार कहते है ॥

( **सुरनरतिरिनिरएसु** ) देवता मनुष्य तिर्यच और नारकके विषे ( **छपज्जत्ती** ) छेही पर्याप्ति होति है ( **थावरेचउगं** ) और पांच स्थावरके विषे प्रथमकी चार पर्याप्ति है ॥ २८ ॥

**॥ विगलेपंचपज्जत्ती छद्दिसिआहारहोइसवेसिं**
**पणगाइपएभयणा अहसन्नितियंभणिस्सामि ॥ २९ ॥**

॥ ( **विगलेपंचपज्जत्ती** ) तीनो विकलेंद्रिके विषे प्रथमकी पांच पर्याप्ति होति है १९ ॥ इति चौवीश दंडके पर्याप्तिद्वार ॥

॥ अत्र किमाहाराद्वार कहते है ॥

**(छद्दिसिआहारहोइसवेसिं)** सव जीवोंके आश्रेर छेही दिशीका आहार जान लेना **(पणगाइप-एभयणा )** इतना विशेषकि पृथ्वी मायादि पाचोही स्थावर पदके विषे भजना हे इस लिए छए-दिशीका आहार होव भी सही और न्ही भी होवे २० ॥ ईति चौवीश दडके छेदिशी आहारद्वार ॥ **( अहसन्नितियंभणिस्सामि )** अब तीन सज्ञाद्वार कहता हु ॥ ॥ २९ ॥

**॥ चउविहसुरतिरिएसु निरएसुअदीहकालिगीसन्ना**
**विगलेहेउवएसा सन्नारहियाथिरासवे ॥ ३० ॥**

॥ **( चउविहसुरतिरिएसु )** चार प्रकारके देवोके विषे तथा तिर्यंच **( निरएसुअदी-हकालिगीसन्ना )** और नारकके विषे दीर्घ कालकी सज्ञा होति है **( विगलेहेउवएसा )** और विकलेंद्रिके विषे हितोपदेशकीसज्ञा होति हे **( सन्नारहियाथिरासवे )** और स्थावरो सवही सज्ञा रहित होते हे ॥ ३० ॥ ॥८७॥

**॥ मणुआणदीहकालिय दिठ्ठीवाओवएसिआकेवि**
**पज्झपणतिरिमणुअच्चिय चउविहदेवेसुगच्छंति ॥ ३१ ॥**

॥ **(मणुआणदीहकालिय)** मनुष्यको दीर्घकालकी संज्ञा होति है **(दिठीवाओवए-सिआकेवि )** कितनेक मनुष्यको दृष्टिवादोपदेशकी २१ संज्ञा भी होती है ॥ इति चोवीश दंडके तिन प्रकारकी संज्ञाद्वार ॥

॥ अव गति आगति दो द्वार कहते है ॥

**( पज्जपणतिरिमणुअच्चिय )** पर्याप्ता पंचेद्रितिर्यंच और मनुप्य निश्चय करके **( चउविहदेवे-सुगच्छंति )** चार प्रकारके देवोंके विषे जाते है ॥ ३१ ॥

**॥ संखाउपज्जपणिंदि तिरियनरेसुतहेवपज्जत्ते**

**भूदगपत्तेयवणे एएसुच्चियसुरागमणं ॥ ३२ ॥**

॥ **( संखाउपज्जपणिंदि )** संख्याते आयुवाले पर्याप्तापंचेन्द्री **( तिरियनरेसु-तहेवपज्जत्ते )** तेसेही पर्याप्ता तिर्यंच और मनुष्यके विषे **( भूदगपत्तेयवणे )** पृथ्वीकाय अपकाय और प्रत्येक वनस्पतिकाय **( एएसुच्चिय )** इस पांचोके विषे निश्चय करके **( सुरा-गमणं )** देवताका आना इस लिये उत्पन्न होना ॥ ३२ ॥

॥ पज्जत्तसखगब्भय तिरियनरानिरयसत्तगेजंति
निरउवट्टाएएसु उववज्जंतिनसेसेसु ॥ ३३ ॥

॥ ( पज्जत्तसखगब्भय ) सख्याता वर्षके आयुवाले पर्याप्ते गर्भज ( तिरियनरा ) तिर्यंच और मनुष्य ( निरयसत्तगेजंति ) यह दोनोही सातोही नारकके विषे जाते है ( निरउ-वट्टा ) इस सातोही नारकसे निकले हुवे जीवो ( एएसु ) यह दो दडक विन ( उववज्जतिन-सेसेसु ) शेष दडकोके विषे उत्पन्न नही होते है ॥ ३३ ॥

॥ पुढवीआउवणस्सइ मज्झेनारयविवज्जियाजीवा
सव्वेउववज्जंति नियनियकम्माणुमाणेण ॥ ३४ ॥

॥ ( पुढवीआउवणस्सइ ) पृथ्वीकाय अप्काय और वनस्पतिकाय ( मज्झे ) विषे ( नारयविवज्जियाजीवा ) नारकके जीवोको वर्जके ( सव्वेउववज्जंति ) और सर्व जीवो उत्पन्न होते हे ( नियनियकम्माणुमाणेण ) अपने अपने कर्मानुसारे ॥ ३४ ॥

॥ पुढवाइदसपएसु, पुढवीआउवणस्सईजंति ॥
पुढवाइदसपएहिय, तेउवाउसुउववाओ ॥ ३५ ॥

॥ ( पुढवाइदसपएसु ) पृथ्वीकायादि दश पदके विषे ( पुढवीआउवणस्सई-जंति ) पृथ्वीकाय अपूकाय और वनस्पतिकायके जीवो सब होते है ( पुढवाइदसपएहिय ) और पृथ्वी कायादि दश पदमेंसे निकले हुये जीवों ( तेउवाउसुउववाओ ) तेउकाय और वाउकायके विषे उत्पन्न होते है ॥ ३५ ॥

**॥ तेउवाउगमणं, पुढवीपमुहम्मिहोइपयनवगे**
**पुढवाइठाणदसगं, विगलाइंतियतहिंजंति ॥ ३६ ॥**

॥ (तेउवाउगमणं) तेउकाय और वाउकायकाजाना (पुढवीपमुहम्मिहोइपयनवगे) पृथ्वीकायादि नवपदके विषे होते है ( पुढवाइठाणदसगं ) पृथ्वीकायादि दश स्थानकके जीवों ( विगलाइंतियतहिंजंति ) तीन विकलेन्द्रिमें उत्पन्न होते है ॥ ३६ ॥

**॥ गमणागमणंगप्भय, तिरिआणंसयलजीवठाणेसु**
**सव्वत्थजंतिमणुआ, तेउवाहुहिंनोजंति ॥ ३७ ॥**

॥ (गमणागमणंगप्भयतिरिआणंसयलजीवठाणेसु) गर्भजतिर्यंचका जाना आना

सब दंडकोंके विषे होता है ( **सव्वत्थजंतिमणुआ** ) और मनुष्योंकाभी जाना सब दंडको के विषे होता है ( **तेउवाऊहिंनोजंति** ) परंतु तेउकाय और वाउकायके विषे नहीं जाते ॥ ३७ ॥

**॥ वेयतियतिरिनरेसु, इत्थीपुरिसोयचउविहसुरेसु**
**थिरविगलनारएसु, नपुसवेओहवइएगो ॥ ३८ ॥**

॥ ( **वेयतियतिरिनरेसु** ) तीन वेद तिर्यंच और मनुष्यको होते हे ( **इत्थीपुरिसोयचउविहसुरेसु** ) और चार प्रकारके देवोंके विषे स्त्री वेद तथा पुरुष वेद होते हे ( **थिरविगलनारएसु** ) और पांच स्थावर विकलेंद्रि और नारकके विषे ( **नपुसवेओहवइएगो** ) एक नपुंसक वेदही होते हे ॥ ३८ ॥

**॥ पज्जमणुवायरग्गी, वेमाणियभवणनिरयवंतरिया**
**जोइसचउपणतिरिया, वेइंदितिइंदिभूआउ ॥ ३९ ॥** ॥९१॥

॥ अब अल्प बहुत्व द्वार कहते हे ॥

॥ ( **पज्जमणुवायरग्गी** ) पर्याप्ता मनुष्य और बादर अग्निकाय ( **वेमाणियभव-**

णनिरयवंतरिया ) वैमानिक भुवनपति नारक और व्यंतर ( जोइसचउपणतिरिया ) ज्योतिषि चौरिन्द्रि और पंचेन्द्रि तिर्यच ( बेइंदितिइंदिभूआउ ) तथा दोइन्द्रि तेइन्द्रि पृथ्वीकाय और अप्काय ॥ ३९ ॥



॥ वाऊवणस्सईच्चिय, अहियाअहियाकमेणमेहुंति
सव्वेविइमेभावा, जिणामएणंतसोपत्ता ॥ ४० ॥

॥ ( वाऊवणस्सईच्चिय ) वाउकाय और वनस्पतिकाय यह सब निश्चय करके (अहियाअहियाकमेणमेहुंति) अनुक्रमे एक एकसे अधिक होते है ( सव्वेविइमेभावा ) यह सबही भी भावो ( जिणामएणंतसोपत्ता ) हे जिनेश्वर देव मैंने अनंती वेर प्राप्त किया है ॥४०॥

॥ संपइतुह्मभत्तस्स, दंडगपयभमणभग्गहिययस्स
दंडतियविरयसुलहं, लहुममदिंतुमुरकपयं ॥ ४१ ॥

॥ ( संपइतुह्मभत्तस्सदंडगपयभमणभग्गहिययस्स ) अब चौवीश दंडकोके स्थानकके विषे भमनेसे निवृत्त हुवा है मन जिसका एसा तुमारा भक्त एसा मुझको ( दंडतियवि-

**रयसुलह )** मन वच और काया यह तीन दडकका विरामसे सुर्लभ एसो **(लहुममदितुमुरकपय)** मोक्ष पद जल्दी देदो ॥ ४१ ॥

## ॥ सिरिजिणहंसमुणीसर, रज्जेसिरिधवलचदसीसेण
## गजसारेणलिहिया, एसाविन्नत्तीअप्पहिया ॥ ४२ ॥

॥ **( सिरिजिणहसमुणीसर )** श्री जिनहसमुनिके **( रज्जेसिरिधवलचदसी-सेण )** राज्यके समय श्री धवलचद्रमुनीके शिप्य **( गजसारेणलिहिया )** गजसार मुनिने लिखा है **( एसाविन्नत्तीअप्पहिया )** यह विज्ञप्ति अपनी आत्माके अर्थे ॥ ४२ ॥

**॥ इति श्रीमन्महायोगीन्द्र आनदघन महाराज चरणोपासक जित विरचित हिन्दी अनुवाद सहितं दडक प्रकरण समासम् ॥**

---

